तो यहाँ प्रासंगिक है। अतः अभिधा वृत्तिके द्वारा इसी अर्थकी प्रतीति होती है। किन्तु [अर्द्धनारीश्वर होनेके कारण दुर्गा पार्वतीसे युक्त शरीर-वाले, अपने तेज (तृतीय नेत्रकी आग) से कामदेवको जला डालनेवाले, राज (चन्द्र) कला जिनके ललाटपर विराजमान है, गुरुता धारण करनेवाले, सर्पोंसे घिरे हुए, चन्द्रमा ही जिनका नेत्र है, हिमालयसे प्रेम रखनेवाले, नन्दी वृषभकी सवारी करनेवाले, चिता-भस्मसे सुशोभित शरीरवाले, उमा (पार्वती) के वल्लभ शंकर ही सबसे श्रेष्ठ हैं] इस द्वितीय अर्थकी प्रतीति व्यंजनाके द्वारा ही होती है।

ध्वनिकारने भी कहा है:—

वृत्तेऽस्मिन् महाप्रलये धरणीधारणाय अधुना त्वं शेषः।

(घोर संग्राममें सभी राजाओंका निधन हो जानेपर आप ही राज्यके लिये (प्रजापालक) बच गये हैं)। दूसरा अर्थ (महाप्रलय होनेपर तुम शेषनागकी तरह पृथ्वीको धारण करनेवाले हो)। यहाँपर आचार्योंने शाब्दी व्यंजना मानी है। इसका अभिप्राय यह है कि जब संयोग आदि कारणोंके द्वारा अभिधा नियन्त्रित हो जाती है तब प्रकरण-ज्ञान तथा तात्पर्य-ज्ञान द्वितीय अर्थकी प्रतीतिमें बाधक होता है। इसलिये अभिधा केवल प्रासंगिक अर्थ ही बतला पाती है, अप्रासंगिक विशेषका संकेत होनेपर भी अभिधा वह अर्थ नहीं बतला पाती। यदि ऐसा हुआ करता तो दोनों अर्थोंकी प्रतीति एक ही साथ होने लगती और दोनों अर्थ आपसमें ऐसे लड़ जाते, किसी अर्थकी प्रामाणिकता न टिक पाती। अतः दूसरे विशिष्ट अर्थका ज्ञान व्यंग्य ही होता है। वाच्य



अर्थसे उसका कोई भी सम्पर्क नहीं रहता। यह कहना भी ठीक नहीं

है कि एक ही शक्तिसे अभिधेय अर्थकी भी प्रतीति होगी और दूसरी शक्तिसे अभिधा-द्वारा ही व्यंग्य अर्थकी भी प्रतीति होगी, क्योंकि प्रसंगसे प्राप्त ज्ञान तथा उसके अधीन जो तात्पर्यका ज्ञान होता है वह द्वितीय अर्थका बोध करानेवाली अभिधामें बाधक होता है। व्यंग्य अर्थकी प्रतीतिमें प्रसंग आदिका ज्ञान तथा तात्पर्य-ज्ञान कभी प्रतिबन्धक नहीं होता, क्योंकि अप्रासंगिक विशेष या व्यंग्य अर्थके बोधके लिये ही आचार्योंने शाब्दी व्यंजना मानी है। प्रकाशकारने भी कहा है :—

अनेकार्थस्य शब्दस्य वाचकत्वे नियंत्रिते।
संयोगाद्यैरवाच्यार्थ-धीकृत-व्यापृतिरञ्जनम्॥

( संयोग आदि कारणके द्वारा जब वाचक अर्थमें अनेकार्थक शब्द नियंत्रित हो जाते हैं तब जिस व्यापारके द्वारा वाच्यार्थसे भिन्न ( व्यंग्यार्थ ) की प्रतीति होती है उसे व्यंजना कहते हैं )। दूसरोंके मतमें भी—

'अनेक अर्थवाले शब्दोंके अर्थका ज्ञान तात्पर्य अर्थसे ही होता है।' अतः अभिधा-द्वारा ही तात्पर्य अर्थकी प्रतीति होती है, अतात्पर्यार्थकी प्रतीति नहीं। अतः द्वितीय अर्थ ( व्यंग्य अर्थ )-का प्रतिबन्धक तथा द्वितीय अर्थकी स्मृतिका अभाव तात्पर्य-ज्ञानको मानना अनावश्यक प्रतीत होता है, क्योंकि द्वितीय अर्थ (व्यंग्य अर्थ)-की प्रतीतिको व्यङ्ग्य कहना भी उचित नहीं होता क्योंकि ऐसे स्थलोंमें अर्थ अभिधेय नहीं होता। वहाँ तो शुद्ध शाब्दी व्यंजना ही होती है अभिधा नहीं।

काव्यप्रकाशकारने कहा है—

"साक्षात् संकेतितमर्थं योऽभिधत्ते स वाचकः।"

(वही शब्द वाचक कहलाता है जो साक्षात् संकेतित अर्थ बतावे)। अभिधान-कर्ता शब्द ही वाचक कहलाता है। यदि कोई कहे कि दोनों प्रासंगिक और अप्रासंगिक अर्थ एक ही साथ उपस्थित होते हैं तो यह कहना भी उचित नहीं है। आचार्योंने माना है कि प्रासंगिक अर्थका बोध तो तात्पर्यार्थसे ही होता है। श्लेष अलंकारकी तरह यहाँ शाब्दी व्यञ्जनाके स्थलमें युगपत् साथ-साथ अर्थ-बोध नहीं होता। श्लेष अलंकारमें दोनों अर्थ वाच्य ही होते हैं और प्रासंगिक भी होते हैं। प्रकाशकारने कहा है :—

"श्लिष्टैः पदैरनेकार्थाभिधाने श्लेष इष्यते"

(अभिधा वृत्तिके द्वारा जहाँ श्लिष्ट पदोंसे अनेकार्थकी प्रतीति हो, वहाँ श्लेष अलंकार होता है)। शाब्दी व्यञ्जनामें तो स्पष्ट ही प्रासंगिक और अप्रासंगिक दो प्रकारके अर्थोंकी प्रतीति होती है। यह नहीं कहा जा सकता कि यह शब्द इस अर्थमें प्रमाण है, इस शब्दसे इस अर्थका बोध होता है, इसी नियमसे तात्पर्यार्थ निकलता है। ऐसा माननेसे शाब्दी व्यञ्जना तो सर्वथा समाप्त हो जायगी और अलंकार-सिद्धान्तमें बहुत बड़ी बाधा उत्पन्न हो जायेगी। कुछ विद्वानोंका मत है कि व्यञ्जना-वृत्ति अनावश्यक है, तात्पर्याख्या वृत्तिके द्वारा ही व्यङ्ग्यार्थकी भी प्रतीति हो जायेगी। उनके मतमें—

"तात्पर्यव्यतिरेकाच्च व्यञ्जकत्वस्य न ध्वनिः।
यावत् कार्यप्रसारित्वात् तात्पर्यं न तुलाधृतम्॥"

( तात्पर्यसे अभिन्न तात्पर्य रूप ही होनेके कारण व्यञ्जनासे जो अर्थ जाना जाता है उसमें ध्वनिका व्यवहार नहीं होता, जितने अर्थोंकी आवश्यकता होगी उतने अर्थ तात्पर्याख्या वृत्ति ही दे देगी, तात्पर्याख्या वृत्ति तराजूपर तोली हुई कोई वृत्ति नहीं कही जा सकती )।

यह भी शास्त्रसम्मत विचार नहीं है। "शब्दबुद्धिकर्मणां विरम्य व्यापाराभावः" ( शब्द, बुद्धि और कर्म जब अपना कार्य करके थक जाते हैं तब उनका व्यापार समाप्त हो जाता है )। अतः कोई शब्द जब अपने अभिधेय अर्थका बोध करा लेगा तब वह किसी भी अवस्थामें द्वितीय अर्थका बोध नहीं करा सकता। द्वितीय अर्थके बोधके लिये किसी दूसरी ही शक्तिकी आवश्यकता होगी। यदि तात्पर्यसे आपका उद्देश्य उसका अर्थ हो तब कोई आपत्ति नहीं रह जाती, क्योंकि व्यंजनामें भी वह अर्थ रहता ही है। यदि तात्पर्यका अर्थ तात्पर्याख्या वृत्ति लिया जाता हो तो उसका क्षेत्र शास्त्रज्ञोंने अन्वयांश कर्ता-कर्मका सम्बन्ध मात्र ही माना है, व्यङ्ग्यार्थका बोध नहीं। इसका प्रमाण पहले ही दिया जा चुका है, अतः यहाँ नहीं दिया जा रहा है। यदि तात्पर्याख्या वृत्तिसे भिन्न कोई ऐसी दूसरी वृत्ति हो जिससे व्यङ्ग्य अर्थ मिलता हो तब नाम मात्रका विवाद रह गया। आप उसे तात्पर्याख्या कहते हैं, हम व्यञ्जना कहते हैं। आपके मतके अनुसार चौथी वृत्ति सिद्ध हो जाती है। उदाहरणके लिये—

दत्तानन्दा प्रजानां समुचितसमया क्लिष्टसृष्टेः पयोभिः,
पूर्वाह्णे विप्रकीर्णा दिशिदिशि विरमत्यह्निसंहारभाजः।
दीप्तांशो दीर्घदुःखप्रभवभवभवोदन्वदुत्तारनावो,
गावो वः पावनानां परमपरिमितां प्रीतिमुत्पादयन्तु ॥

( यथासमय बरसा हुआ जल प्रजा ( संसार ) को आनन्द देनेवाली, पूर्वाह्णमें फैलकर और सायंकाल सीमित होकर अस्त हो जानेवाली, बड़े-बड़े भयंकर कुष्ठ आदि रोगोंको नष्ट करनेवाली, संसारमें होनेवाले दुःख-सागरको पार करनेके लिये नौका बनी हुई, पवित्रोंमें परम पवित्र सूर्य देवकी किरणें आप लोगोंका कल्याण करें )। इस प्रासंगिक अर्थका बोध कर चुकनेके बाद धेनु-वाचक गो शब्दसे धेनु अर्थकी प्रतीति होती है। तो व्रजके गो-वाचक होनेसे गो शब्दसे व्रज अर्थकी प्रतीति क्यों नहीं मानी जाती ? इसलिये स्पष्ट कहना पड़ेगा कि गो शब्दके कारण दूसरे अर्थकी प्रतीति नहीं होती। गो शब्दके विशेषणोंके कारण दूसरे अर्थोंकी प्रतीति मान लेना भी उचित नहीं प्रतीत होता, क्योंकि ऐसा माननेसे अन्योन्याश्रय दोष हो जाता है जैसे गो शब्दके विशेषणके बलपर जो धेनु ( गौ ) अर्थकी प्रतीति होती है वह गो शब्दके कारण ही होती है। साथ ही गो शब्दसे दूसरे अर्थकी जो प्रतीति होती है वह भी 'गो शब्दके 'विशेषणोंके कारण ही होती है। कहाँ तक कहें— विशेषणोंके नियत अर्थकी प्रतीति होनेपर नियत विशेष्यकी प्रतीति होती है और नियत विशेष्यकी प्रतीति होनेसे नियत विशेषणकी प्रतीति होती है। इस प्रक्रियासे एक दूसरेका परस्पर स्पष्ट आश्रय होनेसे अन्योन्याश्रय स्पष्ट ही है, यह किसीका कथन मेरे विचारमें उचित प्रतीत नहीं हो पाता, क्योंकि यहाँ विशेषण ही 'गो' शब्दके अधीन प्रतीत होते हैं, गो शब्द विशेषणोंके अधीन नहीं है। कहा गया है, "गुणानाञ्च परार्थत्वादसम्बंधः समत्वात्" ( विशेषण पर अर्थ, (दूसरे अर्थ) के अनुसार होते हैं )। किसी भी आचार्यके मतसे विशेषण के अधीन विशेष्य नहीं रहता। अतः यह कहना कि विशेषण और

विशेष्य अन्योन्याश्रित हैं, यह सर्वथा अविवेकमूलक है। यहाँ शाब्दी व्यञ्जनाकी सत्ता सिद्ध हो जाती है।

महिम भट्टके मतके अनुसार–सभी प्रकारके शब्दोंसे जो अर्थका ज्ञान होता है वह कार्यपरक ही होता है। अतः इन स्थलोंमें स्पष्ट रूपसे कार्य-कारण भाव है (अर्थात् एक कारण होना चाहिए और दूसरा उसका कार्य या फल होना चाहिए) अन्यथा वे अनावश्यक हो जायंगे। सभी प्रकारके अर्थ युक्तिसे ही सिद्ध होते हैं। कहाँ-तक कहें—कहे जानेवाले या न कहे जानेवाले पदों या वाक्योंसे जो अन्य अर्थकी प्रतीति होती है, वे अनुमेय ( अनुमानपर आश्रित ) हैं। इसके तीन भेद होते हैं—वस्तु, अलंकार और रस। इनमेंसे दो ( वस्तु, अलंकार ) तो वाच्य ( अभिधेय ) ही होते हैं। रसका केवल अनुमान ही होता है। उसमें भी पदका अर्थ वाच्य ( स्पष्ट ) ही रहता है। वाक्यके दो भेद होते हैं—वाच्य ( अभिधेय ), अनुमेय ( अनुमानपर आश्रित )। वह ( वस्तु, अलंकार, रस जो व्यंग्य होता है ) लोक, वेद और अध्यात्म भेदसे तीन प्रकारका होता हुआ भी कार्य-कारण भाव होनेसे तथा साध्य-साधन भाव होनेसे अनुमेय ही है, व्यङ्ग्य नहीं। कहाँ तक कहें, सभी आचार्योंने ध्वनिकी अपेक्षा अनुमानकी ही व्यापकता मानी है क्योंकि गुणीभूत-व्यङ्ग्यमें भी अनुमान ही होता है। अतः अनुमानमें ध्वनिका भी अन्तर्भाव होना उचित प्रतीत होता है। यह कथन ठीक नहीं है कि दृष्टांतके अभावमें अनुमानका अभाव हो जाना चाहिए। प्रसिद्ध साधन प्राप्त होनेसे ही साध्य ज्ञान सुलभ हो जाता है। आचार्योंने कहा है—

तदभावहेतुभावौ ही दृष्टान्ते तदवेदिनः ।
ख्याप्येते विदुषां वाच्यो हेतुरेव च केवलम् ॥

दृष्टांतके अभावमें भी कोई बाधा नहीं होती—

कस्यासि कामिन्न सरसापराधः,
पादानतः कोपनयाऽवधूतः ।
तस्या करिष्यामि दृढानुतापम्
प्रवालशय्या-शरणं शरीरम् ॥

[ कामदेव किसी कामीसे कहता है—अरे कामिन् ! तुम तत्काल अपराध करके अपनी प्रियतमाके चरणोंपर झुके पड़े हो और तुम्हारी कोपवती प्रियतमा तुम्हारा तिरस्कार किए जा रही है। पर तुम घबराओ मत । मैं उसका शरीर ऐसा संतप्त किए डालता हूँ कि उसका कामसे संतप्त शरीर प्रवालकी सेजपर जा लेटेगा ]। यहाँपर पैरोंपर झुके रहना, उस ( प्राण-वल्लभा ) से तिरस्कृत होना, तात्कालिक अपराधके कारण कोपवती होना, लोक-व्यवहारसे सिद्ध कार्य-कारण भाव है। अतः साध्य-साधन भाव होनेसे ईर्ष्या विप्रलम्भ शृङ्गारका अनुमान सरलतासे किया जा सकता है। जो लोग कहते हैं कि व्यंग्य और व्यंजक भाव परम्परा-सम्बन्धसे होता है, वे भी उचित नहीं कहते, क्योंकि विभाव आदि ही रस नहीं होते, प्रत्युत उनके संयोगसे रसकी प्रतीति होती है। इस प्रसंगमें भरत मुनिकी उक्ति ही पर्याप्त प्रमाण है—

"विभावानुभाव-व्यभिचारि-संयोगाद्रसनिष्पत्तिः"

( विभाव-अनुभाव और संचारीके संयोगसे रसकी निष्पत्ति होती है)। विभाव आदि तथा रसकी प्रतीतिमें कोई क्रम अवश्य है। किन्तु

वह इतनी शीघ्रतासे होते हैं कि उनके क्रमकी प्रतीति नहीं होती। अतः रसकी प्रतीति अनुमानसे ही होती है। यहाँपर औपचारिक व्यंग्य भी नहीं है। इसी तरह—

एवं वादिनि देवर्षौ पार्श्वे पितुरधोमुखी।
लीलाकमलपत्राणि गणयामास पार्वती॥

[ इस प्रकार जब वहाँ देवर्षि नारद शंकरकी प्रशंसा कर रहे थे तब पिता हिमाचलके पास बैठी हुई पार्वती मुख नीचा करके लीला-कमलपत्रकी पंखड़ियाँ गिनने लगी ]। यहाँपर पार्वतीमें श्रृङ्गार-रसके सञ्चारी लज्जा भावकी प्रतीतिका अनुभव किया जा सकता है। वह व्यंग्य नहीं है। यहाँपर हमारा कथन है कि पार्वतीमें लज्जाका ही भाव है क्योंकि नीचे मुख करके पार्वती लीला-कमल-पत्रकी गणना कर रही हैं, अतः रसकी प्रतीति अनुभावसे ही होती है, वह व्यंग्य नहीं होती। इस प्रसंगमें यह भी कहना अनुचित न होगा कि जैसे भयभीत मनुष्यको देखनेवाले दर्शकके हृदयमें भयका लेश भी नहीं होता, वरन् उदासीनता ही होती है उसी प्रकार काव्यमें भी कोई ऐसा चमत्कार प्रतीत नहीं होता जिससे अनुमान करनेवालेके हृदयमें सुखका आस्वाद माना जाय। यदि कहें कि काव्य अलौकिक है इसलिये उसमें सुखास्वाद होना संगत हो जाता है तो यह कहना भी ठीक नहीं है, या किसी प्रकार रसमें सुखका स्वाद मान भी लिया जाय तो वह अनुमानपर आश्रित होनेके कारण व्यंग्य नहीं माना जा सकता।

'भम धम्मिअ! वीसद्धो सो सुणओ अज्ज मारिओ तेण।
गोदावइ कच्छ-कुडङ्ग-वासिणा दरिअ-सीहेण॥'

[ हे धार्मिक ! अब तुम निश्चिन्त होकर घूमो। गोदावरीके किनारे रहनेवाले सिंहने उस कुत्तेको आज मार डाला ]। इस वस्तु ध्वनिमें जो निश्चिन्त भ्रमण करनेको कहा गया है, वह गोदावरी तटपर सिंहके रहनेके वर्णनके कारण उधर न जानेकी अनुमति देनेका कारण हो जाता है ( कि उधर मत जाइएगा क्योंकि उधर सिंह रहता है )। अतः यहाँ इस अर्थका अनुमान ही होगा कि तुम उधर घूमने मत जाना। महिम भट्टका यह कथन उचित नहीं लगता क्योंकि भयभीत हो जानेवाला व्यक्ति भी गुरु तथा प्रभुकी आज्ञा पाकर या प्रियाके अनुरागके कारण ( सिंहके होते हुए भी ) भ्रमण करने जा सकता है। अतः यहाँ कार्य-कारण-ज्ञान नहीं बन पाता। कहाँ तक कहें, यहाँ पुंश्चलीकी यह उक्ति सर्वथा अप्रामाणिक ही रहेगी। अतः कारण निर्विवाद स्वयं सन्दिग्ध तथा असिद्ध हो जाता है।

जलकेलितरलकरतलयुक्तः पुनः पिहितः राधिकावदनः।
जगदवतु कोकयूनोर्विघटन-सङ्घटनकौतुकी कृष्णः॥

[ सर्वशक्तिसम्पन्न भगवान् राधाके साथ जल-क्रीडा करते हुए कभी राधिकाका मुख ढक लेते हैं तो कभी छोड़ देते हैं। ऐसे चक्रवाकके जोड़ेके समान कभी मिलने और कभी बिछुड़नेकी क्रीडा करनेवाले कृष्ण आप लोगोंकी रक्षा करें ]। यहाँ मिलने और बिछुड़नेकी क्रियामें भगवान् कृष्णकी क्रीडा ही कारण है। आलङ्कारिकोंके मतानुसार राधिकाका मुख चन्द्रके समान प्रसिद्ध होनेसे रूपकालंकारकी ध्वनि होती है। राधिकाका मुख चन्द्र है। इसमें कविका तात्पर्य रूपक अलङ्कारका

व्यंग्य होना सिद्ध होता है। महिम भट्टके मतानुसार यहाँ अनुमानसे भी रूपक अलंकार है किन्तु यह कहना भी उचित प्रतीत नहीं होता क्योंकि चक्रवाकके संघटन-विघटनको ही कारण मानकर महिम भट्टने यहाँ रूपक अलंकारको अनुमेय माना है। इस प्रकार यदि कोई अन्य प्रकारकी परिस्थिति आ जाय या कोई लाठी-डंडा-ढेला चला दे तब भी तो चक्रवाकका विघटन हो सकता है। अतएव यह रूपक अलंकारकी अनुमेयता किसी प्रकार सिद्ध नहीं हो पाती। यहाँ जो कारण दिया गया है वह लागू नहीं हो पाता।

निःशेषच्युतचन्दनं स्तनतटं निमृष्टरागोऽधरः
नेत्रे दूरमनञ्जने पुलकिता तन्वी तवेयं तनुः।
मिथ्यावादिनि दूति! बान्धवजनस्याज्ञातपीडागमे
वापीं स्नातुमितो गतासि न पुनस्तस्याधमस्यान्तिकम्॥

[ अरी दूती! तेरे स्तनके ऊपरी भागमें लगा हुआ चन्दन पुँछ गया है तथा तेरे अधरपर लगा हुआ रंग भी मिट गया है। नेत्रोंका अंजन भी नहीं दिखाई देता। तेरा पतली शरीर भी रोमांचित है। अरी झूठ बोलनेवाली और अपनी सगी सखीका कष्ट न जानने वाली दूती! तू यहाँसे बावलीमें स्नान करने चली गयी, उस अधमके पास नहीं जा पाई ]। इस रसाभास ध्वनिमें भी दूती-द्वारा नायिकाके कामुक-द्वारा दूतीका उपभोग अनुभवसे ही सिद्ध होता है। क्योंकि यदि स्नान करनेसे चन्दन मिटता तो पूरे स्तनसे चन्दन मिट जाता। यहाँ केवल स्तन तट ( ऊपरी भाग )-का ही चन्दन मिटा है तथा अधर मात्र ही राग-रहित हुआ है। काम-शास्त्रके अनुसार अधरोंका ही चुम्बन विहित है। अतः यहाँपर दूती-द्वारा नायिकाके कामुकका

उपभोग अनुमेय ही है, व्यंग्य नहीं। यह भी महिम भट्टकी उक्ति शास्त्र-सम्मत प्रतीत नहीं होती क्योंकि यहां जो रसाभासकी ध्वनि है, उसके हेतुओंमें भी हेतुका आभास ही है। जैसे स्तन-तटसे चन्दन मिट जानेको जो महिमभट्टने संभोगमें कारण माना है, वह तो स्नानसे भी हो सकता है क्योंकि कुलजा नायिकाकी दूती भी कुलजा ही होगी, वह स्नानके अतिक्रमणके भयसे स्नान करनेके लिए वापीमें ही उतर गयी, परन्तु वहाँ अनेक युवा पुरुषोंको उपस्थित देखकर उस कुलजा दूतीने अपने स्तनोंको दोनों हथेलियों से ढँककर स्नान किया, अतः स्तन-तट भागसे ही चन्दन मिटा, पूरे स्तनसे नहीं। इसी प्रकार चुल्लूसे दांत माँजने आदिसे अधरका ही राग धुल गया, ऊपरका ओष्ठ ज्योंका त्यों रह गया। इन कारणोंसे यहाँ किसी भी प्रकार अनुमान नहीं बन पाता। अतः यहाँ जो रसाभास ध्वनि व्यक्त हुई है वह 'अधम' पदसे व्यक्त हुई है। कोई भी कुलजा नायिका अपने नायकको 'अधम' कहनेके लिए तैयार नहीं हो सकती। यहाँ 'अधम' पद स्पष्ट सिद्ध कर रहा है कि नायिक-द्वारा किए गए उससे पूर्वके अनेक अपराधोंको उस सतीने क्षमा करके एवं सहन करके दूतीको भेजा, किन्तु वह नायक इतना अधम निकला कि उस नीचने दूतीके साथ भी रमण किया, अतः नायिकाका यह 'अधम' पदका प्रयोग पूर्ण रूपसे चरितार्थ हो जाता है। अतः मम्मटने कहा है—'अधमपदेन दूत्यास्तत्कामुकोपभोगो व्यज्यते' (यहाँ अधम पदसे उस कामुक पति-द्वारा दूतीका उपभोग व्यंग्य होता है)। उसके नायकके अधमत्वमें दृढतर प्रमाण न होनेसे यहाँ किसी भी प्रकार अनुमान सिद्ध नहीं होता, व्यंग्य ही होता है।

कुछ लोग ध्वनिको काव्यका आत्मा नहीं मानते। उनके मतके अनुसार "काव्यका शरीर शब्द तथा अर्थ है।" अनुप्रास आदि शब्दालंकार तथा उपमा आदि अर्थालंकार काव्यके आत्मा रसके सौन्दर्यको बढ़ानेमें वैसे ही सहायक होते हैं जैसे मनुष्यकी शोभा बढ़ानेमें कटक, कुण्डल आदि। इसी प्रकार माधुर्य आदि भी काव्यके वैसे ही गुण हैं जैसे शौर्य्य आदि मनुष्यके आत्माके गुण होते हैं। वर्णोंके प्रयोगकी रीतियाँ तथा वृत्तियाँ भी उसी प्रकार काव्यके शरीरको दृढ बनाये रखती हैं जैसे अंगोंके जोड़ शरीरको दृढ बनाये रखते हैं। अतः ध्वनिको काव्यका आत्मा कहते हैं। उसमें पूर्वोक्तगुण होनेके कारण उसे काव्यका आत्मा कैसे कह सकते हैं? जैसे नाटकमें गाना, बजाना आदि नाटकका ही अंग होता है उसी प्रकार ध्वनि भी काव्यका अंग ही है, वह अंगी नहीं है। इस उक्तिमें औचित्य नहीं प्रतीत होता, क्योंकि यदि प्रसिद्ध प्रस्थान, गुण, अलंकार, रीति, वृत्तिमें ध्वनि नहीं आती तब उसी सीमातक हम ध्वनिको काव्यका आत्मा भी मान सकते हैं। केवल एक पक्षका पक्षपात करना उचित प्रतीत नहीं होता। कुछ सज्जनोंके मतानुसार अनेक प्रकारके चमत्कार होनेपर भी ध्वनिको इसलिए स्वीकार नहीं किया जा सकता क्योंकि प्राचीनोंने स्वीकार नहीं किया है। किसीने कहा भी है—

यस्मिन्नास्ति न वस्तु किंचन मनः प्राह्लादि सालंकृतिः
व्युत्पन्नैः रचितञ्च नैव वचनैर्वक्रोक्तिशून्यञ्च यत्।
काव्यं तद्ध्वनिना समन्वितमिति प्रीत्या प्रशंसञ्जडो
नो विद्मोऽभिदधाति किं सुमतिना पृष्टः स्वरूपं ध्वनेः॥

[ जिस काव्यमें मनको प्रसन्न करनेवाली किसी वस्तु वर्णनका चमत्कार न हो तथा कोई चमत्कार देनेवाला अलंकार न हो, जिसमें व्युत्पन्नों-द्वारा रचित कोई वाक्य भी न हो, जिसमें वक्रोक्ति भी न हो वैसे काव्यको भी जो लोग बाँचते फिरते हैं उनसे यदि ध्वनिका स्वरूप पूछा जाय तो वे क्या उत्तर देंगे ]। अतः परिशेषतः सिद्ध होता है कि ध्वनिका कोई अस्तित्व नहीं है। परन्तु मुझे यहाँ कहना है कि ऐसे लोग भली प्रकार परीक्षा करके नहीं कह रहे हैं। आनन्दवर्धनने अपने ध्वन्यालोकमें कहा है कि—

'अत्यन्तां सारभूतो ह्यर्थः स्वशब्देन प्रकाशमानः सुतरां शोभामावहति"

—चतुर्थ उद्योत

अत्यन्त चमत्कारपूर्ण अर्थ भी अपने संकेतक शब्दसे प्रकाशित न होकर ( व्यञ्जनावृत्ति-द्वारा प्रकाशित ) होनेपर अत्यन्त सुन्दर, आकर्षक हो जाता है। यह सहृदयोंका सिद्धान्त है। कुछ लोग यह भी कहते हैं कि रामायण-महाभारत आदि लक्ष्य ग्रन्थोंमें सहृदयके हृदयोंको ह्लादित करनेवाली ध्वनिकी सत्ता अक्षुण्ण रूपसे प्राप्त होनेपर भी जिसे काव्यका आत्मा कहते हैं वह उनमें नहीं है। अमुख्या (अभिधासे भिन्न) वृत्तिसे लक्ष्यके अर्थका बोध होनेके कारण तथा अगोचर होनेके कारण ध्वनिमें काव्यके आत्मा होनेकी बात व्यवहारमें नहीं प्रतीत होती किन्तु उन लोगोंका कथन भी उचित सिद्ध नहीं हो पाता। अभिधा-मूलक ध्वनिमें ध्वनिका लक्षण नहीं आता इसलिये ध्वनिका लक्षण या तो व्याप्त नहीं होगा या सीमासे बाहर होकर व्याप्त हो जायगा अर्थात् जहाँ लक्षणा होती है और जो ध्वनिका लक्ष्य नहीं है जैसे—सब्रह्मचारी, लावण्य, सोदर आदि

वहाँ भी रूढि लक्षणाके लक्ष्योंमें, ध्वनि मानी जाने लगगी। अतः ध्वनिका लक्षण अतिव्याप्त भी हो जाता है। ध्वनिकारने कहा भी है—

रूढा ये विषयेऽन्यत्र शब्दाः स्वविषयादपि।
लावण्याद्याः प्रयुक्तास्ते न भवन्ति पदं ध्वनेः॥

[ जो शब्द अपने संकेतित अर्थ देनेमें असमर्थ हैं वे रूढि लक्षणाके द्वारा रूढ लक्ष्यार्थ देते हैं, जैसे लावण्य आदि शब्द ]।

काव्यप्रकाशकारने भी कहा है—

"अव्यंग्या, गूढव्यंग्या, अगूढव्यंग्याश्चेति"

रूढि लक्षणामें व्यंजनाकी आवश्यकता नहीं होती केवल प्रयोजनवती लक्षणामें ही व्यंजनाकी आवश्यकता होती है। और भी कहा गया है—"वाच्यसे भिन्न अर्थके व्यंजक शब्द-द्वारा बोध होनेपर व्यंग्यार्थकी प्रधानता होती है इसलिये उसे ध्वनि कहते हैं।" आगे भी उन्होंने ही कहा है—"भक्त्या विभर्ति नैकत्वं रूपभेदादयं ध्वनिः" (स्वरूपके भेद होनेके कारण ध्वनि तथा लक्ष्यमें अभेद नहीं है; भेद ही है।)

कुछ लोगोंके मतानुसार—अभिधाका व्यापार बाणकी तरह सीमा-रहित है। उनका कथन भी परीक्षाकी कसौटीपर ठीक नहीं उतरता, क्योंकि—'शब्दबुद्धिकर्मणां विरम्य व्यापाराभावः' (शब्द, बुद्धि तथा कर्मकी जब शक्ति नहीं चलती तब उसी व्यापारसे वे दूसरे अर्थोंका बोध नहीं करा पाते)। सामर्थ्यहीन हो जानेपर उसका वह

अर्थ देनेवाला व्यापार समाप्त हो जाता है। इस उक्तिकी असंगति हो जायगी। कहाँतक कहूँ, यदि ऐसा मानें तो लक्ष्यार्थकी भी प्रतीति इसी (अभिधा)-से ही होनी चाहिये। अतः उनके मतके अनुसार लक्षणा भी व्यर्थ ही सिद्ध होगी। यह भी नहीं कह सकते कि लक्षणाके बिना भी 'गङ्गायां घोषः' आदि स्थलोंमें बाणकी तरह विस्तृत अर्थ-वाली अभिधा-वृत्तिसे ही 'तट' अर्थकी प्रतीति हो जाएगी, क्योंकि वैयाकरणोंने भी लाक्षणिक (लक्षणासे जाने जा सकने योग्य) अर्थकी प्रतीतिमें अभिधाको कारण न मानकर उस अभिधाको कारण माना है जो अप्रसिद्ध है। इससे स्पष्ट सिद्ध हो जाता है कि संकेतित अर्थका बोध करानेवाली शक्तिसे भिन्न कोई दूसरी शक्ति अवश्य है, जो मुख्य (अभिधेय) अर्थमें बाधा पड़नेपर अमुख्य (लक्ष्य) अर्थका बोध कराती है। अतः विवाद केवल नाम मात्रका ही रहा गया। वैयाकरणोंके मतके अनुसार भी कोई अन्य शक्ति है जो वाच्यसे भिन्न अर्थका बोध कराती है। यदि लक्षणा-वृत्ति स्वीकार न करेंगे तो सभी आचार्योंका मत विशृङ्खल (अस्तव्यस्त) हो जायगा। अतः लक्षणाका अस्तित्व मान लेना ही श्रेयस्कर है।

बोद्धृस्वरूपसंख्यानिमित्तकार्यप्रतीतिकालानाम् ।
आश्रय-विषयादीनां भेदाद् भिन्नोऽभिधेयतो व्यंग्यः ॥

[ बोद्धा (बोध करनेवाला), स्वरूप, संख्या, हेतु, कार्य, प्रतीति (ज्ञान), काल (समय), आश्रय, विषय (जिससे कहना हो)-के भेदके अनुसार व्यंग्य अर्थ वाच्यसे भिन्न होता है ]। यह 'साहित्यदर्पणकार-की उक्ति संगत कैसे होगी ? यदि सभी अर्थ वाच्य ही हैं तो वाच्यसे

भिन्न कोई अर्थ बतलाना कहाँतक संगत है। अतः निर्विवाद सिद्ध हो जाता है कि व्यंग्य अर्थसे वाच्य अर्थ भिन्न ही होता है। बोद्धादि भेदोंका उदाहरण प्रकरणके विस्तारके भयसे यहां न देकर व्यंग्यार्थके भेदोंके प्रसङ्गमें उत्तरार्द्धमें दिया जायगा।

न च "रामेण प्रियजीवितेन तु कृतं प्रेम्णः प्रिये नोचितम्।
रामोऽस्मि भुवनेषु विक्रमगुणैः प्राप्तः प्रसिद्धिं पराम्॥"

रामोऽस्मि सर्वं सहे"

जिस समय जगज्जननी सीताको रावण हर ले गया था, उस समय सीतासे वियुक्त राम कह रहे हैं—[ अयि प्रिये! प्राणवल्लभे सीते! अपने जीवनको ही प्रिय माननेवाले ( इस वियोगावस्थामें भी इन हत प्राणोंको बचाए रखनेवाले ) रामने प्रेमके योग्य कार्य नहीं किया ( तुम्हारे वियोगमें रामको मर ही जाना चाहिए था ]।

लोकत्रयमें अपने वीरताके गुणोंसे रामने सबसे इस प्रकारकी प्रसिद्धि प्राप्त की है ( जो आजतक किसीको प्राप्त न हुई ) अर्थात् लङ्केश रावणका प्रधान मन्त्री विभीषण, रावणसे कहता है कि महाराज! खर-दूषण आदि बड़े बड़े भयंकर राक्षसोंको मारनेवाला वह राम है जो तीनों लोकोंमें अपनी वीरताके कारण अकेला है। उसके सदृश दूसरा वीर कोई न तो हुआ, न होगा।

'मैं पिताकी मृत्युका शोक तथा राजगद्दी छीने जानेके दुःख आदि सहनेवाला राम हूं, सब प्रकारके कठिनसे भी कठिन दुःख सह सकता हूं तुम तो परम सुकुमारी कोमलांगी हो, तुम कैसे मेरे वियोगका

दुःख सहन कर सकती हो।' यहाँपर लाक्षणिक ( लक्षणा वृत्तिसे उत्पन्न अर्थ भी अनेक प्रकारके होते हैं, तथा अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य ( विशेषण विशिष्ट अर्थ ) एवं अत्यन्ततिरस्कृतवाच्य ( सर्वथा वाच्य अर्थसे भिन्न वाच्य अर्थका बोध ) तथा उन अर्थोंकी प्रतीति शब्द-अर्थके अधीन प्रतीत होना, तथा प्रकरण आदिके ज्ञानके अनुसार अर्थका ज्ञान होना इत्यादि जो व्यञ्जनासे होनेवाले अर्थोंमें पाए जाते हैं, वे ही कारण लक्षणामें भी दीखनेके कारण इस नवीन व्यंग्य अर्थकी सत्ता माननेकी क्या आवश्यकता है। जो कारण लक्षणामें होते हैं वे ही यदि व्यञ्जनामें भी मिलते हैं तो लक्षणासे भिन्न व्यञ्जनाकी सत्ता क्यों मानी जाय? इसका समाधान मम्मटने अपने काव्यप्रकाश नामक ग्रन्थके पञ्चम उल्लासमें किया है कि 'यद्यपि लक्षणीय अर्थ भी अनेक प्रकारका होता है, परन्तु वह नियत सम्बन्ध मात्र है (उसका सम्बन्ध किसी नियत सीमा-तक ही होता है )।' व्यंग्य अर्थ तो नियत सम्बन्ध, अनियत सम्बन्ध, सम्बन्ध-सम्बन्धका भी बोधक होता है इसलिये वह अनियत सम्बन्धका बोधक होता है। जैसे—

'अत्ता एत्थ णिमज्जइ एत्थ अहं दिअएहि पलीएहि।
मा पहिअ रत्ति-अन्धअ सेज्जाए मह णिमज्जहिसि॥

[ कोई कुलटा नायिका किसी पथिकको सचेत कर रही है कि तुम रतिसे अन्धे(रतौंधी)होनेके कारण कहीं मेरी सेजसे भिन्न मेरे सास-ससुरकी सेजपर न चले जाना, तुम दिनमें ही अच्छी तरहसे देख लो ]। यहाँ पर केवल पथिक मात्रसे ही व्यंग्य अर्थका सम्बन्ध है, सास-ससुरसे नहीं। सास-ससुरसे तो वाच्य ( यहाँ मैं सोती हूँ, यहाँ सास-ससुर गाढी

नीदमें सोते हैं, तुम दिनमें ही देख लो, क्योंकि तुम्हें रतौंधी ( रातमें अन्धेपनका होना ) होती है, अतः कहीं मेरी सेजपर न गिर पड़ना ) अर्थसे ही सम्बन्ध है, व्यंग्य अर्थसे नहीं। अतः यह व्यंग्य अर्थका सम्बन्ध नियत सीमा ( पथिक ) तक ही है।

कस्स ण होई रीसो दट्ठूण पिआए सव्वणं अहरं।
सभमरपडमाघाइणि विरअ वामे सहसु एण्हि॥

[ किसी नायिकाके अधरपर उपपतिसे भोग ( रति ) करनेके चिह्न स्पष्ट दिखाई दे रहे हैं, तबतक उसका पति आ गया। अब उसको चतुर सखी कह रही है कि अपनी प्रियाके अधरको व्रणमें व्रणित ( दन्त-दंशनसे कटे हुए ) देखकर किसको रोष ( क्रोध ) नहीं होगा। अतः तुम अब सहो। मैंने तो तुम्हें पहले ही रोका था कि भ्रमरसे भरे हुए पुष्पके रसको न सूँघ। इसपर भ्रमर बैठा है, तुमको काट लेगा, परन्तु रोकनेपर भी तुमने मेरा वचन न माना। अतः अब सहो। मैं क्या कर सकती हूँ]। यहाँ वाच्य अर्थ नायिकाके लिए है, और व्यंग्य है—'इसके अधरका दंशन उपपतिने नहीं किया है, भ्रमरने किया है, मैं इसमें प्रमाण हूँ क्योंकि मैने रोका था परन्तु इसने माना नहीं। अतः इसके ऊपर तुम क्रोध न करना, इसमें इसका कुछ भी अपराध नहीं है, स्त्रियाँ पुष्पकी सुगन्धके लोभमें भ्रमर बैठे हुए पुष्पोंको भी सूँघने लगती हैं, अतः वहीं बैठे हुए भ्रमरने इसके अधरको काट लिया है।, अतः यहाँ वाच्य अर्थका विषय नायिका हुई, व्यंग्य अर्थका विषय नायक हुआ, अतः इस वर्णनमें अनियत सम्बन्ध है।

विपरीअरए लच्छी बम्हं दठूण णाहिकमलट्ठं ।
हरिणो दाहिणणअणं रसाउला झत्ति ढक्केइ ।।

[ विपरीत रति ( ऊपर नायिका नीचे नायक ) में विभोर लक्ष्मी, विष्णुके नाभि-कमलपर बैठे हुए ब्रह्माको देखकर तत्काल ही शृङ्गार रससे व्याकुल होनेके कारण हरि (विष्णु)-के दाहिने ( सूर्य्य ) नेत्रको ढक लेती है ]। यहां दाहिने नेत्रमें सूर्य्यके गुण आ जाते हैं, अतः सूर्य्यके अस्त हो जानेसे कमलका संकोच हो जाता है, ब्रह्मा उसी कमलमें वन्द हो जाते हैं, तब निःसंकोच लक्ष्मी अपनी रतिको सफल बनानेमें समर्थ हो जाती है। अतः यहाँ सम्बन्ध-सम्बन्ध व्यंग्य है। अतः अभिधा, लक्षणा, तात्पर्या तीनों व्यापारोंसे भिन्न नवीन व्यञ्जना व्यापार सिद्ध हो जाता है।

।। श्रीशिवदत्त चतुर्वेदि-रचित काव्यरत्नाकरका व्यञ्जना-निरूपण नामक
चतुर्थ तरङ्ग पूर्ण हुआ ।।

## ।। काव्य-रत्नाकरका रस-निरूपण नामक पञ्चम तरङ्ग ।।

लोकमें जिन्हें कारण और कार्य्य कहते हैं, उन्हें ही काव्यमें विभाव और अनुभाव कहा जाता है। सात्त्विक भावसे होनेवाले जो ( स्तम्भन, स्वेद, रोमाञ्च, स्वरभंग, कम्पन, वैवर्ण्य, अश्रु, प्रलय) आठ भाव होते हैं[1]



१. कुछ विद्वानोंने अनुभावको भी सात्त्विक भाव माना है।

वे भी अनुभावके ही अन्तर्गत माने जाते हैं कारण कि वे भी रति आदि स्थायी भावके कार्य्य ही हैं, अतः उनकी पृथग् गणना नहीं होती। जो लोकमें सहकारी ( सहयोगी ) भाव होते हैं वे काव्यमें सञ्चारिभाव कहे जाते हैं। उनकी संख्या तैंतीस है। इन्हीं ( विभाव, अनुभाव, सञ्चारिभाव ) सबोंसे परिपुष्ट रति आदि स्थायी भावोंको रस कहते हैं।

नाट्य-शास्त्रके प्रथम आचार्य्य भरत मुनिने कहा है—

"विभानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्यत्तिः"

( विभाव, अनुभाव, व्यभिचारि-भावके संयोगसे, उत्पाद्य-उत्पादक (उत्पन्न होनेवाला और उत्पन्न करनेवाला) भाव, गम्य-गमकभाव (कार्य-कारण भाव ), पोष्य-पोषक भाव ( पुष्ट होनेवाला और पुष्ट करनेवाला भाव), व्यंग्य-व्यञ्जक भाव (व्यञ्जनावृत्ति द्वारा ज्ञेय व्यंग्य अर्थ तथा व्यञ्जक करनेवाला भाव )-के सम्बन्धसे रसकी पूर्ववत् क्रमशः निष्पत्ति ( उत्पत्ति, अनुमिति, भुक्ति, अभिव्यक्ति ) होती है।

### भट्ट लोल्लटका मत

भट्ट लोल्लट-प्रभृति आचार्य्योंके मतके अनुसार विभाव ( नायक, नायिका, चन्द्र, कोकिल, वसन्त आदि आलम्बन-उद्दीपन )-से रति आदि स्थायी भाव उत्पन्न होते हैं, कटाक्ष, भुजाक्षेप ( हाथ उठाने आदि ) अनुभावसे रति आदि स्थायीभाव विश्वास-योग्य हो जाता है, ( उत्सुकता आदि ) व्यभिचारी भावोंसे रति आदि स्थायी भावोंकी पुष्टि हो जानेपर अनुकार्य्य (नटके द्वारा अनुकरण करने-योग्य)-में अर्थात् अनुकरण करनेकी योग्यता रखनेवाले राम-सीता आदिमें रसकी उत्पत्ति होती है। नट तो रामके स्वरूपका अनुकरण करता है।

अतः नटमें रस प्रतीयमान ( प्रतीतिकी योग्यताका प्राप्त ) होकर रस संज्ञाको प्राप्त होता है। इस मतका यह निचोड़ ( अभिप्राय ) हुआ—

'जैसे सर्पके अभावमें भी रस्सीमें भ्रम-द्वारा सर्पकी भ्रान्ति हो जानेपर स्वभावसे ही सर्पका भय हो जाता है, उसी प्रकार शकुन्तलामें होनेवाली दुष्यन्तकी रति नटमें न होनेपर भी नटके अभिनयकी चतुरतासे नटमें शकुन्तलाकी रतिकी प्रतीति हो जाती है, वही ( भ्रमवश हुई ) प्रतीति सहृदयके हृदयको, चमत्कृत कर रस-पदवीको प्राप्त कर जाती है।' यह मत उचित प्रतीत नहीं हो पाता। क्योंकि अनुकार्य्य ( अनुकरण करने-योग्य ) राम आदिमें रसकी सत्ता मान लेनेपर सहृदयको रसकी अनुभूति नहीं हो पायेगी। अतः सहृदयमें चमत्कारका सर्वथा अभाव ही हो जायेगा। इस अरुचिके कारण यहाँ शंकुक नामक अनुमानवादी आचार्यके मतका उल्लेख किया जा रहा है—

**शंकुकका मत**

उनके मतके अनुसार रति आदि स्थायी भाव, विभाव आदिके संयोग ( अनुमाप्य-अनुमापक-भावके सम्बन्ध )-से रसकी अनुमिति होती है।

जैसे 'दुष्यन्त एवाऽयम्' ( यह दुष्यन्त ही है ), 'अयमेव दुष्यन्तः' ( यही दुष्यन्त है ), 'न दुष्यन्तोऽयम्' ( यह दुष्यन्त नहीं है ), इस प्रकार उत्तरोत्तर बाधा उपस्थित होनेपर 'दुष्यन्तोऽयमिति' ( दुष्यन्त यह है ) 'दुष्यन्तः स्याद् वा न वायमिति' ( यह दुष्यन्त था या नहीं ), 'दुष्यन्त सदृशोऽयमिति' ( यह दुष्यन्तके समान है ) इस प्रकारके क्रमशः सम्यक् मिथ्या संशयसादृश्य प्रतीतियोंसे विलक्षण चित्रमें घोड़े

आदिकी प्रतीतिके ज्ञानके सदृश यह दुष्यन्त है, प्रतीति होनेसे नटमें उनकी उक्ति—

स्मृतिभिन्नमोहतमसो दृष्ट्या संमुखे स्थिता मे सुमुखि।
उपरागान्ते शशिनः समुपगता रोहिणीयोगम्॥

वियोगी नायक, नायिकाको सम्बोधित करके कह रहा है कि [अयि सुमुखि! (सुन्दर मुखवाली प्रिये!) तुम्हारा स्मरण होनेसे मेरा अज्ञान दूर हो गया। तुम मेरे सामने खड़ी हो, अतः ग्रह आदिके उपराग (रुकावट)-से रहित चन्द्रमाको जैसे रोहिणी नक्षत्रका योग होता है, उसी तरह तुम्हारा मेरा योग आज हो गया है] इत्यादि काव्यार्थके अनुसन्धानके बलसे यहाँ आलम्बन तथा उद्दीपनकी अभिव्यक्ति हो जानेपर रतिके अनुकूल रोमाञ्च आदि अनुभावकी व्यक्ति होनेसे अभिव्यञ्जनीय उत्कण्ठा आदि प्रकट होनेके कारण उसके कार्यके प्रकाशनसे प्रकाशित विभाव आदि यद्यपि कृत्रिम (नटके कार्यसे उत्पन्न) हैं, तब भी कृत्रिम न माने जानेके कारण उन विभावादिकोंके संयोग (अनुमाप्य-अनुमापक भाव)-से नटमें स्थायी भावके न रहनेपर भी सहृदयोंकी वासना (इस समय तथा पूर्वजन्मकी)-के कारण रसकी चर्वणा सहृदयोंको होती है। अतः रस अनुमेय है। इस-मतका अभिप्राय है—

'जैसे कुहरेसे ढक जानेके कारण अंधेरे प्रदेश (स्थान)-में धूएंके न होनेपर भी मिथ्या धूमके ज्ञानसे धूमके साथ रहनेवाली आगका ज्ञान हो जाता है, उसी तरह नटके ही द्वारा अच्छी तरह 'यह शकुन्तला

मेरी है' ऐसे विभावादिकोंके प्रकाशित हो जानेपर नटमें विभावादिकी रति न रहनेपर भी अनुमानकी सामग्रियोंके नटमें रहनेके कारण और सहृदयोंको चमत्कृत करनेके कारण अनुमीयमान रति भी रस बन जाती है। अतः उस रतिकी अनुमितिको ही रस कहते हैं। यद्यपि नायक ( दुष्यन्त आदि )-के चरित्रसे नटके चरित्रमें स्पष्ट भेद है, तब भी अनुमानकी सामग्री ( हेतुओं )-के रहनेके कारण नटमें रसका अनुमान हो जाता है, यह उक्ति ठीक नहीं है। प्रत्यक्ष ज्ञानसे ही चमत्कारकी प्रतीति होती है, अनुमानसे नहीं। सहृदयमें स्पष्ट रस न मानकर नटकी चेष्टा आदिसे अनुमान किये गये रसका आस्वाद होना तथा 'रसं साक्षात्करोमि' यह व्यवसाय भी असंगत हो जायगा। अतः रसका अनुमान नहीं किया जा सकता।

### भट्टनायकके मतानुसार मुनिके सूत्रकी व्याख्या

रस न तो नटमें होता है, न दुष्यन्त आदि नायकमें होता है और न सामाजिकमें अभिव्यक्त होता है। जैसे दृश्य एवं श्रव्य काव्योंमें अभिधा और लक्षणाके द्वारा अर्थकी प्रतीति होती है उसी प्रकार विभाव आदिके साधारणीकरणके रूपमें जब भावकत्व व्यापारसे रामके रामत्व और सीताका सीतात्व न रहकर केवल राम-सीताके रूपमें ही बोध होता है, तभी रस होता है। इसके पश्चात् भोजकत्व (व्यञ्जना) व्यापारसे सत्त्वगुणके आधिक्य होनेसे जब दर्शक आनन्दमें मग्न हो जाता है तब रति आदि स्थायी भावका भोग होता है। अतः रसकी पुष्टि ही रसकी निष्पत्ति मानी जाती है।

इस मतका स्पष्ट अभिप्राय यह है—

सामाजिकोंमें शकुन्तलासे रतिकी योग्यता नहीं है, क्योंकि शकुन्तलासे रति तो केवल दुष्यन्तमें ही है। यह भी नहीं कह सकते कि शकुन्तलामें कान्ताके सामान्य गुण होनेके कारण शकुन्तला सामाजिककी रतिका विभाव बन सकती है, क्योंकि ऐसा मान लेनेपर भगिनी, माता, दुहिता आदिमें भी रति होने लगेगी। अतः यह अगम्या है, इसका अभाव अर्थात् यह गम्या है ऐसा प्रतीति-ज्ञान होनेपर ही रसकी प्रतीति होनी चाहिए क्योंकि आलम्बन विभावके बिना रसकी प्रतीति किसी भी प्रकारसे नहीं हो सकती। कहाँ तक कहें—'धीरोदात्त दुष्यन्त' की समता सामाजिकमें किसी भी प्रकार नहीं आ पाती। रसकी प्रतीति शब्दसे होती है यह भी नहीं कहा जा सकता क्योंकि यदि ऐसा होगा तो दिन-रात नायक-नायिकाकी जो चर्चाएँ आती हैं उनमें भी रस की प्रतीति होने लगेगी। यदि अन्य नायक-नायिकाओंमें भी रसकी प्रतीति हो तो भी कोई आपत्ति नहीं है, क्योंकि उस प्रकारकी रसकी प्रतीति सहृदयोंके हृदयको ह्लादित करनेवाली नहीं होती। जो सहृदयके हृदयको खींच ले वहीं रसकी प्रतीति मानी जाता है। प्रतीतिको मानसी प्रतीति भी नहीं कह सकते क्योंकि "सुरभि चन्दनम्" आदि स्थलोंमें चन्दनके स्पर्शके आनन्दका लेनेसे भी जैसे किसीको चमत्कार नहीं होता, उसी प्रकार रसमें भी चमत्कारकी प्रतीति नहीं होगी। परन्तु ऐसी बात वहाँ (रसमें) नहीं है, रसमें सभी सहृदयोंको चमत्कारका स्पष्ट भान होता ही है।

वह ज्ञान स्मरण-ज्ञान भी नहीं है। क्योंकि पहलेके अनुभवके बिना स्मरण-ज्ञान नहीं होता। पहले कहे गये भावकत्व व्यापारसे देश, काल० अवस्था आदि सभी ठिकाने साधारणीकरण हो जानेपर भोगकृत (व्यञ्जना) नामक रसकी वृत्तिसे रज तथा तमका नाश हो जाता है। तब केवल आनन्दका ही अनुभव होता है क्योंकि सत्त्वगुण मात्र ही वहाँ अवशिष्ट रह जाता है। सत्त्व गुणका स्वभाव आनन्द ही है। वह आनन्द ही रसका साक्षात्कार है। उसके माध्यमसे अनुभूत रति आदि स्थायी भावको रस कहते हैं। सत्त्वके उद्रेक (आधिक्य)-से उत्पन्न आनन्दसे अभिन्न चैतन्य ही भोग है। उसका विषय होता है रति आदि स्थायी भाव। यह आनन्द ब्रह्मास्वादन नहीं वरन् ब्रह्मास्वाद-सहोदर है क्योंकि रसकी अभिव्यक्तिमें रति आदि भाव भी मिश्रित रहते हैं। इस तीसरे मतका यह अभिप्राय है—

दृश्य तथा श्रव्य काव्यमें शब्दके अभिधा व्यापारकी तरह उससे विलक्षण (विशेष चमत्कार देनेवाले) भावकत्व-भोजकत्व नामक दो व्यापार होते हैं। काव्यार्थके बोधके पश्चात् भावकत्व व्यापारसे दुष्यन्तकी रतिका आलम्बन विभाव, शकुन्तलामें दुष्यन्त-सम्बन्धी रतिका तथा दुष्यन्त एवं शकुन्तलाके धर्मका अपहरण कर सामान्य रूपसे कामिनी कामुकके स्वरूपमें उपस्थापित होता है। भोजकत्व नामक दूसरे व्यापारसे विभावादि (देश-काल अवस्था) आदि की सहायतासे वह रति सहृदयों द्वारा आस्वादित होती है। अर्थात् सहृदय उस रतिका स्वाद लेते हैं। अतः सहृदयमें न रहनेपर भी रतिकी निष्पत्ति रसका आस्वाद अलौकिक होनेके कारण सहृदयमें निष्पन्न होता है।

यह मत भी उचित नहीं प्रतीत होता—क्योंकि यहाँ भावकत्व रूप व्यापारान्तकी कल्पना की गई है जो किसी भी अवस्थामें मान्य तथा साहित्यशास्त्र-सम्मत नहीं है, तथा सहृदयमें रति नहीं रहती, सहृदयको असत्य रतिकी प्रतीति होती है, यह कहना सर्वथा शास्त्रसम्मत नहीं हो पाता।

## अभिनवगुप्तके मतानुसार भरतके सूत्रकी व्याख्या

जैसे लोकमें नायक-नायिकाके परस्पर ( एक दूसरे ) के अनुरागको देखकर रति आदि स्थायी भावका अनुमान किया जाता है, उसी प्रकार काव्य (दृश्य तथा श्रव्य) में अभ्याससे पटु सहृदयोंको काव्य (दृश्य-श्रव्य) के पठन, मनन एवं अर्थकी अनुभूति करनेसे लौकिक कारण-कार्य्य सहकारी संज्ञाका त्याग होनेसे अलौकिक विभाव, अनुभाव, सञ्चारिभाव नाम होनेसे—यह मेरा शत्रु है, यह मेरा मित्र है, इस प्रकारके ज्ञानका अभाव होनेसे साधारण रूपसे प्रतीत सहृदयोंकी इस जन्म तथा उस जन्मकी वासनासे स्थित रति आदि स्थायी भाव नियत प्रमाता ( राम-सीता आदि ) में रहनेपर भी साधारणीकरण हो जानेके कारण रसकी अनुभूतिके समय अपरिमित प्रमाताके भावसे रति आदि स्थायी भावों-का आस्वाद सहृदयोंको होता है। उसी आनन्दको रस कहते हैं। रस अलौकिक होता है। अतः शोक आदि स्थायी भाव होनेपर भी करुण आदि रसोंमें रसकी अव्याप्ति नहीं होती।

दर्पणकारने भी कहा है—

हेतुत्वं शोकहर्षादेर्गतेभ्यो लोकसंश्रयात्।
शोकहर्षादयो लोके जायन्तां नाम लौकिकाः ॥१॥

अलौकिकविभावत्वं प्राप्तेभ्यः काव्यसंश्रयात् ।
सुखं सञ्जायते तेभ्यः सर्वेभ्योऽपीति का क्षतिः ॥ २ ॥

[ लौकिक होनेके कारण सभीको शोक, हर्षकी प्रतीति होती है क्योंकि शोक, हर्ष आदि लौकिक हैं, लोकमें रहें ( उनकी स्थिति लोकमें ही रह सकती है ), जब वे काव्य ( दृश्य-श्रव्य ) में आते हैं तब उनका नाम, कारण आदि न रहकर विभाव आदि अलौकिक नाम हो जाता है, अतः शोक आदि सभीसे हर्ष ( आनन्द ) ही होता है, इसमें कोई क्षति नहीं हो पाती ] ।

यदि कहें कि रतिका आस्वाद ही रस है तो 'रसः स्वाद्यते' ( रसका आस्वाद होता है ) यह उक्ति कैसे संगत होगी ? क्योंकि आस्वाद तथा आस्वाद करने-योग्य वस्तु दोनोंमें भेद ही रहता है, यहाँ तो आपने रतिके आस्वादको ही रस माना है। अतः दोनोंमें अभेद हो गया क्योंकि रतिको ही आचार्योंने रस माना है। यह कहना ठीक है परन्तु जैसे ज्ञानसे अभिन्न होनेपर भी ज्ञानके विषयमें ज्ञानकी ज्ञेयता मानी जाती है, उसी प्रकार रतिके आस्वाद रूप रस होनेपर भी रसमें आस्वाद्य व्यवहार होता है। चर्वणा मात्र प्राण रति आदि स्थायी भाव रस हैं। अतः चर्वणाके नाश होनेपर रसका नाश हो जाता है। यह माननेपर भी रसकी नित्योक्तिमें किसी प्रकारकी बाधा नहीं आ पाती, क्योंकि चैतन्य अंशको लेकर रसको नित्य कहते हैं। रति अंशको लेकर अनित्य व्यवहार भी हो सकता है। यहाँ यह उचित रास्ता है—

जब ( जिस समय )-तक विभावादिकी चर्वणा होती है, उसी समय-तक आत्मानन्दके आवरणका विनाश होता है। अतः आवरण दूर होनेपर ही रति आदिका प्रकाश होता है। इसलिए रति आदिकी चर्वणाके नष्ट हो जानेपर रति आदिके रहनेपर भी रसका अनुभव नहीं हो पाता। अथवा सविकल्पक ( विशेषण-विशेष्यसे सहित ) समाधिमें योगीकी चित्तवृत्तिकी तरह विभावादिके आस्वादकी अनुभूति करनेवाले सहृदयकी दृढ सहृदयताके कारण काव्यके अर्थका आस्वाद लेनेसे उत्पन्न सहृदयकी चित्तवृत्ति जिस रसके विभावादिका आस्वाद करती है, उसी रसके स्थायी भावका आस्वाद होता है। वही रस है। उस समय सहृदयके हृदयमें स्थायी भाव सहित आनन्दको छोड़कर अन्य भावोंकी प्रतीति ही नहीं हो पाती। अतः आनन्दांशके आवरणके भङ्ग न होनेपर भी विभावादिके आस्वादके प्रभावमात्रसे ही रति आदि युक्त आत्मानन्दका अनुभव होता है। यह आनन्द ब्रह्मानन्दके सदृश नहीं है, वरन् ब्रह्मानन्द-सहोदर है क्योंकि ब्रह्मानन्द शुद्ध चैतन्य स्वरूप है। रसका आनन्द रतिसे मिश्रित है, इसमें शुद्धता नहीं है। अतः अभिनवगुप्त, मम्मट आदिके मतानुसार अज्ञानके आवरणसे रहित शुद्ध चैतन्यसे युक्त, रति आदि स्थायी भाव ही रस हैं, या रति आदिसे युक्त आवरण-रहित चैतन्य ही रस है। इन दोनों पक्षोंमें रति आदिसे आत्मसंयोग निर्बाध ( बिलकुल बाधारहित ) सिद्ध हो जाता है। दोनों पक्षोंमें विशेषण या विशेष्यके रूपसे स्थित ( वर्त्तमान ) चैतन्यांशको लेकर रसकी नित्यता तथा स्वप्रकाशता सिद्ध हो जाती है। रति आदि

अंशको लेकर अनित्यता तथा दूसरोंके द्वारा प्रकाशता सिद्ध होती है। परन्तु यहाँ रसमें समाधिकी तरह आनन्द नहीं होता है, क्योंकि विभाव आदि रसके आलम्बन होते हैं। रसके आनन्दमें क्या प्रमाण है, यह कहा नहीं जा सकता, क्योंकि 'रसो वै सः' ( वह चिदानन्द रस है ) यह वेद ( श्रुति ) प्रमाण है तथा सहृदयका हृदय भी रसके आनन्दमें पर्याप्त प्रमाण है। कहाँ तक कहें—बुद्धि मात्रसे ही ग्रहण करने योग्य, एकादश इन्द्रियाँ ( पाँच-ज्ञानेन्द्रियाँ, पाँच कर्मेन्द्रियाँ, एक मन ) इनसे भी जो ग्रहण न किया जा सके वह ब्रह्म है। यह गीताका वाक्य भी रसके आनन्दमें प्रमाण है। यदि कहें कि विभाव आदि हेतु होनेसे रस कार्य्य है, घट-पटकी तरह, तो यह नहीं कह सकते। विभाव आदि ही रसके जीवनकी सीमा है अर्थात् रति आदि स्थायी भावोंके रहनेपर भी यदि विभाव आदिका चर्वणा नहीं है, तो रसकी प्रतीति नहीं होती। यह नियम नहीं है कि कारणके नाश हो जानेपर भी कार्यकी प्रतीति ज्योंकी त्यों होती रहे। परन्तु रसमें यह नियम लागू नहीं है, जैसा अभी-अभी बताया गया है। रस जानने-योग्य भी नहीं है क्योंकि ज्ञाप्य ( जानने-योग्य ) वही होता है जो पहलेसे रहता है। रस पहलेसे नहीं रहता, विभाव आदिके संयोगसे उसकी प्रतीति होती है। रस निर्विकल्पक ज्ञान-द्वारा नहीं जाना जा सकता क्योंकि जिसमें विशेषण-विशेष्यकी सत्ता नहीं रहती वह निर्विकल्पक ज्ञान कहलाता है। रस ऐसा नहीं है। क्योंकि रस तो विभाव आदिके संयोगसे ही होता है, अन्यथा नहीं। अतः विभाव आदिका संयोग होनेके कारण रस सविकल्पक

हो जाता है। रसमें विभाव आदि प्रकारक ( विशेषण ) रति आदि विशेष्यक ज्ञान रहता ही है। रस सविकल्पक ज्ञानसे भी नहीं जाना जा सकता, क्योंकि रसका प्राण चर्वणा है, रस अलौकिक आनन्द स्वरूप है, वह ( रस ) स्वप्रकाश है सविकल्पक नहीं है, रस स्वसंवेदन स्वरूप है। रसगंगाधरकारने इसी पक्षको स्वीकार किया है। रस-गंगाधरकारके मतके अनुसार रसका लक्षण दिया जा रहा है। कानोंको आनन्द देनेवाले काव्यसे सहृदयके हृदयकी सहायतासे भावनाविशेषकी महिमासे, कारण आदिको छोड़कर :विभाव आदिकी संज्ञासे कहे जानेवाले आलम्बन सीता आदि, उद्दीपन ( कटाक्ष बाहु आदिका उठाना ), उद्वेग आदि व्यभिचारि भावके संयोगसे अलौकिक व्यापार उत्पन्न होनेसे, उस समय आनन्दमें रुकावट डालनेवाले अज्ञानके नष्ट हो जानेसे, यह राम हैं, यह सीता है, इस प्रकारके परिमित भावोंके नष्ट हो जानेपर सहृदयको स्वप्रकाश, ब्रह्मानन्दसहोदर रसका अनुभव होता है। अतः विभाव आदिके संयोगसे परिपुष्ट रति आदि स्थायी भावको रस कहते हैं।

"व्यक्तः स तैर्विभावाद्यैः स्थायिभावो रसः स्मृतः"

(विभाव आदिसे व्यक्त स्थायी भावको रस कहते हैं)। जैसे स्वप्नमें किसीको घोड़ा मिला, तो वह घोड़ेकी प्राप्तिका आनन्द लेने लगता है, परन्तु वह भ्रम मात्र ही है, वास्तविक नहीं है, उसी प्रकार विभावादिका भी आत्मचैतन्यके माध्यमसे ज्ञान होता है। अतः यह ज्ञान साक्षिभास्य है, इस मतमें किसी प्रकारका सन्देह नहीं है। यदि कहें कि सदा उत्पन्न एवं नष्ट होते रहनेके कारण रसमें नित्य नहीं

कहा जा सकता, तो यह कहना भी उचित प्रतीत नहीं हो पाता, क्योंकि विभाव आदि तथा उनके (विभाव आदि)-के संयोगसे अज्ञानके आवरणके नष्ट होनेसे रसको नित्य बताना असंगत हो जाता है, परन्तु रसका स्थायी (रति) सदा रहता है। वह विभाव आदिकी चर्वणा न होनेसे प्रतीत नहीं होता, अतः चिदंशको लेकर रसको नित्य कहा गया है, रति अंशको लेकर अनित्य कहा जाता है। वास्तवमें रस नित्य ही है। रसका आनन्द लौकिक आनन्दकी तरह नहीं है, क्योंकि रसका आनन्द अन्तःकरणवृत्ति है। इसलिए यहाँपर यह सिद्ध हो जाता है कि रस सदा रहता है, वह नित्य है तथा परम आनन्दमय है। अभिनवगुप्त आदि आचार्योंके मतके अनुसार भग्ना-वरणाचित् विशिष्ट रति आदि स्थायी भाव रस है। यदि कहें कि "रसो वै सः" इस श्रुतिका विरोध हो जाता है, तो यह भी कहना ठीक नहीं है, क्योंकि रसको साक्षात् ब्रह्म नहीं माना गया है, वरन् ब्रह्मानन्द-सहोदर माना गया है। श्रुतिका तात्पर्य ब्रह्मानन्द सहोदरसे है। अतः पण्डितराज जगन्नाथने कहा है—

"रत्याद्यवच्छिन्ना भग्नावरणाचिदेव रसः"

(रति आदिसे युक्त भग्न आवरण चित्को रस कहते हैं)।

**नवीनोंके मतके अनुसार मुनि सूत्रकी व्याख्या—**

कवि तथा नटके द्वारा विभाव आदिके प्रकाशित हो जानेपर व्यञ्जनावृत्तिसे सीतामें रहनेवाली रामकी रतिके आस्वादन हो जानेपर सहृदयोंको एक भावना होती है। एक

प्रकारका दोष है जिसके द्वारा सहृदय अपनेको राम आदि समझने लगता है जैसे सोपीमें चाँदीका भ्रम होता है। उस भ्रमसे उत्पन्न अनिर्वचनीय, साक्षिभास्य सीतादि विषयक रति आदि ही रस है। वह पहले कहे गये ( भ्रमात्मक ) दोषके कारण होता है। अतः उस ( भ्रम ) दोषके नष्ट हो जानेपर स्थायी भाव नष्ट हो जाता है। यद्यपि वह न तो सुख है न दुःख है, परन्तु उस ज्ञानके पश्चात् उत्पन्न आनन्दके साथ अभेद ( समान ) व्यवहार होनेसे उसको सुखात्मक कहते हैं। इसलिए सहृदय राममें रहनेवाली सीताकी रति तथा असत्ये अनुरागके अभेदका भी ज्ञाता हो पाता है। इसलिए रस चर्वणीय तथा व्यंग्य भी है। इसलिए भट्टनायक ( सांख्यमत ) के अनुसार जो रसकी व्याख्या की गई है वह समीचीन नहीं है, क्योंकि उनके मतके अनुसार सामाजिकको राम न होनेसे रस नहीं होता। किन्तु भावकत्व व्यापारके द्वारा रामत्वका भाव जब दूर हो जाता है तब सामाजिकको रसकी भुक्ति होती है।

**प्राचीनोंके मतानुसार रसकी व्याख्या—**

जबतक भ्रम नहीं होगा कि यह नट ही राम है तबतक साधारणीकरण भी नहीं हो सकेगा अन्यथा शकुन्तलाकी प्रतीति दुष्यन्तकी रमणीके ही रूपमें होगी, रमणीमात्रके रूपमें नहीं। इसलिए यह दुष्यन्तकी रमणी है, इस भावको नष्ट करनेवाले किसी ऐसे भ्रमकी कल्पना करनी पड़ेगी जिस भ्रमके प्रभावसे वह अपनेको दुष्यन्त समझने लगे।

दूसरोंके मतके अनुसार—

रसको अनिर्वचनीय तथा व्यंग्य माननेकी कोई आवश्यकता नहीं है क्योंकि रस तो एक प्रकारका भ्रम है। वह न तो व्यंग्य है न अनिर्वचनीय है। यदि यह कहें कि रसको भ्रम मान लेनेसे रसका आस्वादन नहीं होगा क्योंकि भ्रमात्मक ज्ञानका आस्वाद नहीं होता तो यह कहना भी मेरे विचारसे युक्ति-संगत नहीं है। क्योंकि रसको भ्रम मान लेनेपर भी बार बार अनुसन्धान करनेके कारण रसके आस्वादनकी उक्तिमें कोई भी बाधा नहीं पड़ पाती। यदि रसका ज्ञान भ्रमात्मक है तो रसका ज्ञान मनकी कल्पनाका ज्ञान हो जाता है, तब सहृदयको भी शकुन्तलाकी रतिका आस्वादन नहीं होना चाहिए, ऐसा नहीं कहा जा सकता क्योंकि रसका अनुभव अलौकिक है। यदि यह कहें कि भ्रमात्मक रसका अनुभव होगा ही कैसे तो यह भी नहीं कह सकते क्योंकि रति आदिका भ्रमात्मक ज्ञान होनेपर भी जब उसका आस्वादन रस आदिके रूपमें होता है तब उसकी अलौकिकता स्वयं सिद्ध हो जाती है। इसलिए शोक स्थायी भावके कारण रसमें भी आनन्द ही रहता है। किसी प्रकारका दुःख वहाँ टपक नहीं पाता। साहित्यदर्पणकारने कहा है—

करुणादावपि रसे जायते यत् परं सुखम्।
सचेतसामनुभवः प्रमाणं तत्र केवलम्॥
किञ्च तेषु यदा दुःखं न कोऽपि स्यात्तदुन्मुखः।
तथा रामायणादीनां भविता दुःखहेतुता॥

["करुण आदि रसोंमें भी सुखकी पराकाष्ठा रहती है। इसमें सहृदयोंका अनुभव ही केवल प्रमाण है। कहाँ तक कहें, यदि करुण

आदि रसमें दुःख हो तो कोई भी करुण-रस प्रधान रामायण आदि काव्योंको पढ़ने तथा उत्तररामचरित आदि नाटकको देखनेके लिए प्रवृत्त नहीं होगा तथा दुःखहेतुक होनेके कारण ये काव्य किसीके कामके नहीं रह जायेंगे ]। यदि कहें कि दुःखके कारण शोक आदिसे सुखका आस्वाद कैसे होगा ? तो यह कहना भी उचित प्रतीत नहीं होता, क्योंकि काव्यमें इसे कारण न कहकर विभाव कहते हैं, अतः काव्यमें आ जानेसे वे अलौकिक हो जाते हैं। दर्पणकारने इस प्रसङ्गमें कहा भी है—

हेतुत्वं शोकहर्षादेर्गतेभ्यो लोकसंश्रयात्।
शोकहर्षादयो लोके जायन्तां नाम लौकिकाः॥
अलौकिकविभावत्वं प्राप्तेभ्यः काव्यसंश्रयात्।
सुखं सञ्जायते तेभ्यः सर्वेभ्योऽपीति का क्षतिः॥

[ लोकमें जो शोक हर्ष आदि होते हैं। वे जब काव्यमें आ जाते हैं तब वे अलौकिक विभाव आदि कहलाने लगते है, तब उन सभी ( शोकादि ) से भी सुख ही होता है, इसमें किसी प्रकारकी कोई क्षति नहीं होती ]। यदि कहें कि देखनेमें प्रत्यक्ष आता है कि हरिश्चन्द्र नाटक ( जो करुण रस-प्रधान ) है उसके देखनेवालोंके नेत्रोंसे आँसू ( अश्रु )-का प्रवाह होने लगता है, तो उसको सुखास्वाद कैसे कहें ? तो यह भी नहीं कहा जा सकता। क्योंकि वहाँ आँसूका प्रवाह शोकसे नहीं होता है, वरन् चित्त पिघल जाता है, अतः वह आँसूका प्रवाह शोकसे उत्पन्न नहीं है, चित्तका द्रवित होना ही है, क्योंकि वह तो आनन्दके कारण ही होती है। कहा भी गया है—

"अश्रुपातादयस्तद्वद् द्रुतत्वाच्चेतसो मता"

[ आँसूका बहना तो चित्तके द्रवित होनेका कारण होता है ]। वह रस नौ प्रकारका होता है।

मम्मटने कहा भी है—

निर्वेदस्थायि भावोऽस्ति शान्तोऽपि नवमो रसः।

[ निर्वेद स्थायी भाववाला शान्त रस नौवाँ होता है। ]

इसको रस माननेमें आलंकारिकोंमें मतभेद है—

किसीने कहा है—

शान्तस्य शमसाध्यत्वान्नटे च तदसम्भवात्।
अष्टावेव रसा नाट्ये न शान्तस्तत्र युज्यते॥

[शान्त रस शम ( शान्ति ) के कारण होनेसे नटमें शान्तिके सर्वथा अभाव होनेसे आठ हीं रस होते हैं। शान्त रस नटमें किसी भी प्रकार नहीं हो पाता]१ यह मेरे विचारसे उचित प्रतीत नहीं होता। क्योंकि नटमें क्रोधके न होनेपर भी जैसे रौद्र रस सभी आलंकारिकोंने माना है, उसीं प्रकार नटमें शम ( शान्ति ) न होनेपर भी शान्त रस माना जाना चाहिए। क्योंकि नटमें शान्ति न रहनेपर भी नट शान्त रसका अभिनय कर सकता है। यदि कहें कि शान्त रसके विरोधी गीत ( गाना ) वाद्य ( बजाना ) वहाँ ( शान्त रसके अभिनयमें ) होनेसे सहृदयको भी शान्त रसका अनुभव नहीं होगा, यह कहना भी उचित प्रतीत नहीं होता, क्योंकि शान्त रसका आलम्बन विभाव संसारकी अनित्यता, पुराणश्रवण आदि उद्दीपन विभाव जैसे शान्त रसके

अनुकूल होते हैं—उसी प्रकार गाना-बजाना भी शान्त रसकी पुष्टिमें बाधक नहीं होगा। दुर्जन लोग सन्तुष्ट रहें, इस नियमके आधारपर नाटकमें शान्त रसका अभाव मान लेनेपर भी शान्तरसका अभाव सिद्ध नहीं हो पायेगा क्योंकि शान्तरस प्रधान "महाभारत" आदि महाकाव्योंमें काव्यता नहीं हो पायेगी। कुछ लोगोंका कहना है कि भले ही शान्त रस रहे, परन्तु उसका निर्वेद स्थायी भाव नहीं हो सकता, किन्तु शम ही शान्त रसका स्थायी भाव होता है।

उनके मतके अनुसार—

अपनी तुच्छताका अनुभव होनेसे निर्वेद होता है, तो वह निर्वेद स्थायी कैसे होगा? इस प्रसङ्गमें मेरे विचारसे निर्वेद ही शान्त रसका स्थायी भाव है, क्योंकि जैसे रति होनेसे हर्षकी प्रतीति होती है, उसी प्रकार निर्वेद होनेसे शमको पुष्टि होती है, वास्तवमें स्थायीभाव निर्वेद ही है, शम नहीं। यदि कहें कि भरत मुनिने कहा है कि कहींपर शम होता है तो मुनिकी उक्तिमें असङ्गति दोष आ जायगा। यदि शमको स्थायी न मानें तो, यह भी कहना उचित प्रतीत नहीं होता क्योंकि जिससे भावोंकी शान्ति हो उसे शम कहते हैं। इस नियमके अनुसार निर्वेदसे ही भावोंकी शान्ति होती है, अतः निर्वेद ही शान्त रसका स्थायी भाव है, शम नहीं।

इस प्रसङ्गमें किसीने कहा है—

> यच्च कामसुखं लोके यच्च दिव्यं महत्सुखम्।
> तृष्णाक्षयसुखस्यैते नार्हतः षोडशीं कलाम्॥

[ लोकमें जो काम सुख है, दिव्य महत् सुख हैं, वे भी तृष्णाक्षय सुखकी सोलहवीं कलाको भी प्राप्त नहीं कर सकते । ]

इसलिए सभी प्रकारसे चित्तके विरामको ही शान्तरसका स्थायी मानना चाहिए, निर्वेदको नहीं। ऐसा कहनेवाले भी उचितवादी प्रतीत नहीं होते । सभी वस्तुओंसे चित्तको विश्राम लेनेवालेमें स्थायी भाव नहीं रह पाता, क्योंकि वह अभावरूप है, जो स्वयं अभाव है वह दूसरेका स्थायी कैसे होगा । तृष्णाक्षय जिससे होता है इस व्युत्पत्तिसे तृष्णाक्षय भी निर्वेद ही है। अन्यथा एकोनपञ्चाशद्भावा: यह भरत मुनिकी उक्तिकी संगति हो जाएगी। आठ स्थायी, आठ सात्त्विक, तेंतीस व्यभिचारिभाव सभी मिलाकर उनचास भाव होते हैं। यदि शमको भी स्थायी भाव मान लिया जाय तो पचास भाव हो जाएंगे।

राजशेखरने काव्यमीमांसामें बताया है कि 'ब्रह्माकी आज्ञासे नन्दिकेश्वरने सर्वप्रथम रसका निरूपण किया था। रसका सर्वप्रथम विस्तृत विवेचन भरतके नाट्य-शास्त्रमें हुआ है। रसकी परिभाषा बताते हुए उन्होंने कहा है—"विभावानुभाव-व्यभिचारि-संयोगाद्रस-निष्पत्तिः" ( विभाव ( आलम्बन और उद्दीपन ), अनुभाव ( आङ्गिक, वाचिक, सात्त्विक और आहार्य्य भाव प्रदर्शन, और सञ्चारिभावके संयोगसे रसकी निष्पत्ति होती है।

यूरोपीय साहित्यशास्त्रके सर्वमान्य आचार्य अरस्तू तथा भारतीय विद्वानों ( संस्कृत साहित्यकारों )-ने भी नाटकको ही सर्वश्रेष्ठ माना है। उन्होंने कहा है—'काव्येषु नाटकं रम्यम्' ( काव्योंमें नाटक ही सबसे सुन्दर है )। नाटकका आनन्द परमानन्दसे भी बढ़कर है ( अपि

ब्रह्मपरानन्दादिदमभ्यधिकं मतम्' यह आनन्द रस ही है। रसकी व्याख्या करते हुए दृष्टान्त देकर भरतने बताया है कि 'जैसे अनेक प्रकारके द्रव्य, ओषधि, व्यञ्जन आदिके संयोगसे रसकी निष्पत्ति होती है और गुड़ आदि मधुर, अम्ल, लवण, तिक्त, कटु, कषायके सम्मिश्रणसे विलक्षण प्रकारका रस बन जाता है, उसी प्रकार स्थायी भाव भी अनेक भावोंमें पड़कर रस बन जाते हैं। भरतने अपनी परिभाषामें संयोग और निष्पत्ति शब्दोंका जो प्रयोग किया है उसको लेकर चार मत बड़े प्रसिद्ध हैं (१) भट्ट लोल्लटका उत्पत्तिवाद (२) भट्ट-शंकुकका अनुमानवाद, (३) भट्टनायकका भुक्तिवाद और (४) अभिनव-गुप्तका अभिव्यक्तिवाद। श्री सीताराम चतुर्वेदीने अपने समीक्षा-शास्त्रके 'रस-सम्प्रदाय' में इसे स्पष्ट करते हुए लिखा है कि दर्शक नाटक देखते समय आलम्बन, उद्दीपन, अनुभाव और सञ्चारिभावोंको नाटकके किसी पात्रका न समझकर सब दर्शकोंका समझने लगता है। दर्शक उसे अपना अनुभव मान बैठता है। इस प्रकार बार-बार माननेसे विभाव, अनुभाव और सञ्चारिभाव हमारे अन्तःकरण या मनके धर्म (गुण) बन जाते हैं और बार-बार ऐसा समझने या भावना करनेसे हमारा मन ही विभाव, अनुभाव और सञ्चारिभाव बन जाता है। इस एकात्मतासे हमारी वह अविद्या या भ्रान्ति दूर हो जाती है जिसके कारण विभाव आदिसे मूल चैतन्य (ज्ञान)-का प्रकाश होता है। यही प्रकाश रस कहलाता है। इस प्रकाशकी स्थितिको कुछ विद्वानोंने चैतन्यविशिष्ट विभावादि कहा है, किसीने इसे विभावादि विशिष्ट-चैतन्य कहा है किन्तु दोनोंमें कोई तात्त्विक अन्तर नहीं है। श्री चतुर्वेदीने भी एक उदाहरण

द्वारा इसको समझा भी दिया है—अभिज्ञानशाकुन्तल नाटकमें दुष्यन्तके विरहमें शकुन्तलाको परितप्त होते देखकर दर्शक भी अपनेको शकुन्तला ही समझकर (अर्थात् शकुन्तलाके बदले स्वयं आश्रय बनकर) दुष्यन्तको आलम्बन और शकुन्तलाके अनुभावों और सञ्चारिभावों अपने अनुभाव और सञ्चारिभाव मानने लगता है। इस साधारणीकरण (एक विशेष व्यक्तिके अनुभावों और सञ्चारिभावोंको सबका अर्थात् सर्वसाधारणका मान लेने)-से ही दर्शकको रस प्राप्त होता है अर्थात् आश्रयके साथ तादात्म्य (तन्मयता) स्थापित करना ही रसकी अवस्था है। आचार्य श्री चतुर्वेदीजीके विचारोंसे मैं पूर्ण सहमत हूँ क्योंकि व्यञ्जना-द्वारा साधारणीकरण होनेपर ही सहृदयको रसकी प्रतीति (अभिव्यक्ति) होती है। साहित्यदर्पणकारने स्पष्ट कहा है कि 'यदि नटोऽपि सभ्यपदास्पदो भवेत् तदा सोऽपि रसस्यास्वादको भवेत्' (यदि नट भी सभ्य बन जाय तो वह भी रसका आस्वाद ले सकता है)।

आचार्य श्री रामचन्द्र शुक्लजीने कहा है कि रौद्र रसका अभिनय करनेवाला कोई पात्र यदि किसी निरपराध या दीन हीन पात्रपर क्रोध करता है तो श्रोता या दर्शकके मनमें क्रोधका रसात्मक सञ्चार न होगा, वरन् क्रोधका अभिनय करनेवाले उस पात्रके ऊपर अश्रद्धा, घृणा आदि भाव हो जायगा। ऐसी दशामें आश्रयके साथ तादात्म्य या सहानुभूति न होगी। अतः ऐसे स्थलोंमें मध्यम कोटिका रस होता है। यह बात मेरे विचारसे असंगत ही नहीं, वरन् रससिद्धान्तके सर्वथा प्रतिकूल है। क्योंकि सभी आचार्योंने रसको-

ध्वनि माना है, उसको मध्यम रस नहीं कहा। यद्यपि मध्यम काव्यका व्यवहार आलंकारिकोंने माना है, परन्तु मध्यम काव्यका व्यवहार उन्होंने रसमें न मानकर अलंकार-प्रधान-काव्यमे माना है। अतः ऐसे स्थलोंमें रसकी प्रधानता ही नहीं रहती, वहाँ तो अलंकार प्रधान होता है। अतः यह कहना कि वहाँ मध्यम रस माना जाता है यह मैं किसी भी प्रकार माननेको तैयार नहीं हूँ। रस सर्वथा ध्वनि ही होता है। जहाँ एक रस दूसरे रसका अङ्ग हो जाता है, 'रसवत्' अलंकार व्यवहार होता है आनन्दवर्धनने अपने ध्वन्यालोकके द्वितीय उद्योतमें स्पष्ट कहा है कि—

प्रधानेऽन्यत्रवाक्यार्थे यत्राङ्गं तु रसादयः।
काव्ये तस्मिन्नलङ्कारो रसादिरिति मे मतिः॥

[ जहाँ (जिस स्थलमें) वाक्यार्थ प्रधान हो, रसादि ( रस, भाव आदि ) अङ्ग हों, वहाँ रसवत्, प्रेय, ऊर्ज्जस्वित्, समाहित, भावोदय, भावसन्धि, भावशान्ति, भावशबल, अलङ्कार होते हैं, वहाँ रस व्यवहार नहीं होता]। अतः अप्पय दीक्षितने भी अपने 'कुवलयानन्द' के अलंकार-प्रसङ्गमें रसवदादि सात अलंकारोंको सहर्ष गिनाया तथा स्वीकार किया है।

धनिक और धनञ्जय आदि आचार्योंके मतानुसार स्थायीभाव आठ या नौ न होकर चार ही स्थायी भाव होते हैं, क्योंकि जब रसकी अनुभूति होती है तब चार ही चित्तकी अवस्थायें होती हैं—विकास, विस्तार, विक्षेप और विशेष। अतः चार ही रस होते हैं। दश-रूपकके रचयिता धनञ्जयने कहा है—

'विकास-विस्तार-क्षोभ-विक्षेप च चतुर्विधः।
शृङ्गार-वीर-बीभत्स रौद्रेषु मनसः क्रमात्॥
हास्याद्भुत - भयोत्कर्षकरुणानां त एव हि।

( शृङ्गार, वीर, बीभत्स और रौद्र रसोंमें विकास, विस्तार, विक्षोभ और विक्षेपके कारण क्रमशः हास्य, अद्भुत, भय और करुण रस उत्पन्न हो जाते हैं। वस्तुतः रस चार ही होते हैं )। धनिक और धनञ्जयने यह भी सिद्ध करनेका प्रयास किया कि शृङ्गारसे हास्य, रौद्रसे करुण, वीरसे अद्भुत और बीभत्ससे भयानक रस उत्पन्न होता है। अतः मूल रस चार ही हैं। शेष चार इन मूल चार रसोंसे उत्पन्न होते हैं। परन्तु पंडित सीताराम चतुर्वेदीजीने रसतरङ्गिणीकी भूमिकामें इस मतका युक्तियुक्त खण्डन कर दिया है। श्री चतुर्वेदीजीने लिखा है कि धनञ्जय और धनिकका मत इसलिए मान्य नहीं है कि अपने मतके समर्थनमें उन्होंने कोई मौलिक मनोवैज्ञानिक कारण नहीं दिया है कि शृङ्गारसे हास्यकी पुष्टि कैसे होती है। जहाँ हास्यका विवरण आया है स्पष्ट बताया गया है कि किसीकी मूर्खता, अज्ञता, अल्पज्ञता, बेढङ्गी वेशभूषा आदिको देखकर जो मानसिक गुदगुदी उठती है उससे हास्यकी उत्पत्ति होती है। उसका शृङ्गारके साथ कैसे सम्बन्ध जोड़ा जा सकता है ?

यही बात वीर और अद्भुतके सम्बन्धमें भी है। वीर रसमें दान-वीरता, युद्धवीरता, आत्मत्याग आदि अलौकिक गुणोंके कारण रसकी व्यञ्जना होती है और अद्भुतमें अपूर्व कुतूहलजनक वस्तु या घटनाको देखकर अद्भुत रस उत्पन्न होता है। रौद्र रसमें शत्रुको

देखकर क्रोधकी परिस्थितिसे रस उत्पन्न होता है किन्तु करुणमें इष्ट-वियोगके कारण उत्पन्न परिस्थितिसे रसकी सृष्टि होती है। इसी प्रकार बीभत्समें किसी वस्तु, दृश्य, घटनाके प्रति मनमें घृणा या जुगुप्सा होती है किन्तु भयानकमें किसी वस्तु या घटनाको देखकर भय उत्पन्न होता है। अतः धनञ्जय और धनिकका यह सिद्धान्त पूर्णतः अमान्य है।

श्री चतुर्वेदीजीके इस विचारसे मैं पूर्ण सहमत हूँ कि रस चार ही नहीं होते वरन् वे आठ या नौ होते है। परन्तु चार होनेमें कोई मनोवैज्ञानिक प्रमाण नहीं है, इस उक्तिका मैं समर्थक नहीं हूँ क्योंकि जैसे विरुद्ध कारणों ( आग-जल ) के संयोगसे चावल आदिका पाक होकर वह एक विचित्र रस देता है, ठीक उसी प्रकार परस्पर विरोधी हासके संयोगसे शृङ्गार हास्य रसकी पुष्टि हो जाती है। अतः शृङ्गार, हास्यका विरोधी होनेपर भी शृङ्गार, हास्यको उत्पन्न करता है, इसमें कोई भी विवाद नहीं है। परन्तु वह ( शृङ्गारसे उत्पन्न हास्य ) भी एक इकाईको पूर्ण करता है, अर्थात् वह भी स्वतन्त्र एक संख्याका बोधक होता है। जैसे पितासे उत्पन्न पुत्र दूसरी संख्याको ही पूर्ण करता है। उसका पितामें अन्तरभाव नहीं हो जाता है, उसी प्रकार शृङ्गारसे हास्यकी उत्पत्ति मान ली जाय, तब भी वह एक नहीं है। अतः रस चार न होकर आठ हैं। यदि कहें कि जल-आगके संयोगसे एक तीसरा पदार्थ चावल आदिका पाक होता है, यहां तो ऐसी स्थिति नहीं है। अतः यहां जल आगका दृष्टान्त उचित प्रतीत नहीं होता, तो यह भी कथन उचित प्रतीत

नहीं होता, क्योंकि जल आग लौकिक है, रस तो अलौकिक है। लोकमें कारण-कार्य सहकारीमें परस्पर भेद ही रहता है, परन्तु काव्यमें विभाव, अनुभाव, सञ्चारि भाव तीनों पृथक् पृथक् होते हुए भी स्थायीकी पुष्टिके प्रति कारण ही कहे जाते हैं, वे कारण-कार्य सहकारी रूपसे व्यवहृत नहीं होते वरन् कारण रूपसे ही उनका व्यवहार होता है।

कारणकार्य्य-सञ्चारि-रूपा अपि हि लोकतः।
रसोद्बोधे विभावाद्या कारणान्येव ते मताः॥

(कारण कार्य्य सञ्चारि-भाव लोक-व्यवहारमें होते हैं, काव्यमें तो वे सब (कारण कार्य सञ्चारि) कारण ही हो जाते हैं। यह साहित्यदर्पणकारकी उक्ति संगत होती है। अतः अष्टौ स्थायिनः (आठ स्थायी होते हैं), 'अष्टौ नाट्ये रसाः स्मृताः' (नाटकमें आठ रस होते हैं) उक्तियां प्रमाणित हो जाती हैं।

॥ श्रीशिवदत्त चतुर्वेदि-रचित काव्यरत्नाकरका रस-निरूपण नामक पाँचवाँ तरङ्ग पूर्ण हुआ॥